प्रारंभ की पंक्तियाँ—श्री गणेशाय नमः ।।

पूरन ब्रह्म समान किंचितो ग्रधिक ढरन हे।

सत्यलोक वैकुण्ठ धाम ते गरुप चरन हे ।।

रामचन्द्र जशचन्द्र खेत ताते जश उज्वल ।

द्वादश कला कलेन्द्र तेज ते तरुण तेज बल ।।

दया दिगम्बर ते ग्रधिक ब्रह्मज्ञान ते धवल हे ।

देव देव गुरु देव पद हल मधुकर को कवल हे ।।

ग्रन्त की पंक्तियाँ— महातेज रवि कृष्ण यश तदपि न काहू ते मरै।

तदपि कनीहु कहे ज्ञान भवन दीपक वरै।।

न्यास विचारि कै हलधर कछुक सुजश वरनन कियो ।

मानो महासमुद्र ते सुइ ग्रग्र जल भरि लियो ।।

ब्रह्म सहस रस रस विशद कुसुमाकर सुदि पञ्चदश ।

संपूरन पोथी नवीन दीन उद्धरन प्रेम रस ।।

पुष्पिका—इति श्री हलधर दास कवि विरचिते सुदामा चरित्र दीन उद्धरण प्रेम रस समाप्तः ।।

शुभमस्तु ।।

विषयवस्तु—श्रीकृष्णविषयक प्रेमवर्णन ।।

७०. सुदामाचरित : ग्रन्थकार—नरोत्तमदास[१] । लिपिकार—× । रचनाकाल—×। लिपिकाल—×। पत्र-सं०—१०। प्र० पृ० पं० लगभग— १८ । प्र० पं० ग्र०—१५। ग्राकार— ६½" × ६"। दशा— पूर्ण । भाषा— हिन्दी । लिपि— देवनागरी । विषय— भक्तिकाव्य । प्राप्तिस्थान— चिन्तामणि सिन्हा, सुखपुर, परसरमा (भागलपुर)।

---

१. बाड़ीग्राम (सीतापुर)—निवासी; १६१० वि० में वर्त्तमान। इस ग्रन्थ की तीन पाण्डुलिपियाँ हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन, प्रयाग के संग्रहालय में सुरक्षित हैं, जिनमें दो ग्रपूर्ण हैं। एक का लिपिकाल १८९७ वि० है। दे० 'पाण्डुलिपियाँ', पृ० सं० ४३६, क्र० सं० १६८, १६९, १७० (वेष्टन एवं ग्रं० सं० १३२६-२०२९, १८६६, १३८८-२२६२)। इनकी एक 'नाम-संकीर्त्तन' नामक संस्कृत-रचना भी प्राप्त हुई है। दे० 'पाण्डुलिपियाँ', पृ० सं० ३१०, क्र० सं० ६१, (वेष्टन ग्रौर ग्रं० सं० १४६३८-२४६७)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ—गनपति कृपानिधान, विद्याबुद्धि विवेकजुत।

देहु मोहि वरदान, भक्तिसहित हरगुन कहै ।।

हरचरित्र बहुभाँए सेस दिनेस न कहि सकै।

सुनो साधु चितलाए, विप्र सुदामा की कथा ।।

विप्र सुदामा वसत है, सदा ग्रापने ग्राम ।

भिष माङ्गी भोजन करै, हीए जये हरि नाम ।।

ग्रन्त की पंक्तियाँ—मानव सत्य प्रमान भूठ जगु कहीव कृष्ण को।

ग्रन भौ फूल सौहै, कही जो चरित्र कृष्ण को।

पुष्पिका—इति श्री नरोत्तमी सुदामा नरोत्तमदास विरचिते सुदामा चरित्र संपूर्णम् ।। शुभमस्तु।।

विषयवस्तु—श्रीकृष्ण-सुदामा-मैत्रीवर्णन ।

७१. सवैया: ग्रन्थकार—सुन्दरदास[१]। लिपिकार—× । रचनाकाल— प्रसिद्ध। लिपिकाल—×। पत्र सं०—५०। प्र० पृ० पं० लगभग— ७ । प्र० पं० ग्र०—३४ । दशा— पूर्ण । भाषा— हिन्दी । लिपि— देवनागरी । विषय— भक्तिकाव्य । प्राप्तिस्थान— राज लाइब्रेरी (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ— श्री गणेशाय नमः ।। नारि पुरुष क्लेश को ग्रंग ।

नारी पुरुष सनेह ग्रति देषे जैवे सोई ।

सुन्दर नारी विछुरै ग्रापु मृतक तव होई ।। १।।

नारी वोले ग्राकरि तव दुख पावै नाह ।

सुन्दर वोले मधुर मुख तब सुख सीर प्रवाह ।। २।।

नारी वोले प्यार सो तब कछु पीवें षाई ।

जब नारी क्रोधाई करै सुन्दर पिय मुरझाय ।।३।।

ग्रन्त की पंक्तियाँ— जो कोउ ग्राई वश्रे कहैं घरै बड़ाइ सीस ।

तौहू ग्राप क्षमा करै सुंदर विश्वाविस ।।१८।।

सुंदलघु गाई रहै दूरि करै जब गर्व ।

गुरु ताहि को देत है वित्त आपनो सर्व ।।१९।।

---

१. दादूजी के शिष्य; शाह परमानंद के पुत्र; द्यौसा (जयपुर-राज्य)- निवासी; जाति के खंडेलवाल वैश्य; १६१३ वि० में वर्त्तमान । इनकी तीस रचनाग्रों की पाण्डुलिपियाँ ग्रबतक प्राप्त हुई है। दे० काशी-नागरी-प्रचारिणी सभा का खो० वि० १९००, ग्रं० सं० २७ ए; खो० वि० १९०२, प्रं० सं० २५, एक, दो, तीन, चार, पाँच, छह, सात, ग्राठ, नौ, दस, ग्यारह, बारह, तेरह, चौदह, पन्द्रह, १६५ ग्रौर २९०; खो० वि० १९०३, ग्रं० सं० ३४; खो० वि० १९०६-१९०८, ग्रं० सं० २४२ ए.बी, सी; खो० वि० १९०९-११, ग्रं० सं० ३११ ए, बी, सी, डी।

जो गुरु के पीछे रहै तौं लघु दीर्घ होई।

ग्रागे लघु को रघु रहै सुन्दर पुस्तक जोय ॥ २० ॥

२८। साखी ॥ ४२॥

पुष्पिका–ग्रानुभव को ग्रंग संपूर्णम् ॥

विषयवस्तु– स्तुतिपरक रीति काव्य ।

७१(क). सवैया : ग्रन्थकार–सुन्दरदास । लिपिकार–×। रचनाकाल–प्रसिद्ध। लिपिकाल–×। पत्र-सं०–१२०। प्र० पृ० पं० लगभग– ८ । प्र० पं० ग्र०–३४। ग्राकार– ११" × ४$\frac{3}{4}$" । दशा– खण्डित । भाषा– हिन्दी । लिपि– देवनागरी। । विषय– भक्तिकाव्य । प्राप्तिस्थान– राज लाइब्रेरी, दरभंगा ।

प्रारंभ की पंक्तियाँ– ग्रथ श्री सुन्दरदास जी का सवैया लिख्यते ॥

प्रथम गुरुदेव को ग्रंग ॥ प्रंदव छन्द ॥

मौजकरी गुरुदेव दया करि सवद सुनाई कह्यौ हरि नेरौ ।

ज्यौं रवि के प्रगट्यें निसजात सुदूरि कियौ भ्रमभानि ग्रन्धेरौ।।

काईक वाचक मानस रुकटिहै गुरुदेवहि वंदन मेरौ ।

सुन्दरदास कहै करजोरि जु दारुदयाल को हूँ नित चेरौ ॥ १ ॥

ग्रन्त की पंक्तियाँ–वेद थके कहि तंत्र थके कहि ग्रन्थ थके निसवासर गातें।

सेस थके सिव इंद्र थके पुनि षोज कियौ बहु-भांजि विधातें ॥

पीर थके ग्ररु मीर थके पुनि घीर थके बहुं वोलि गिरातैं ।

सुन्दर मौन गही सिध साधक कौन कहै उसकी मुष वातैं ॥१४॥

जोगी थके कहि जैंन थके ऋषि तापस थाकि रहे फल षातैं ॥

संन्यासी थके बनवासी थके जु उदासी थके बहु फेरि फिरातैं।

सेषम साइ कह्यौ रउलाक थाकि रहे मन मैं मुसकातैं।

सुंदर मौन गही सिध साधक कौन कहै......।।

पुष्पिका–× ।

विषयवस्तु–सवैयों में भक्तिपरक रचना ।

७२. सुन्दरशृंगार : ग्रन्थकार–सुन्दरकवि[१] । लिपिकार–×। रचनाकाल–×। लिपिकाल–×। पत्र-सं०–३१ । प्र० पृ० पं० लगभग– १२ । प्र० पं० ग्र०–२२। ग्राकार– २७" × ७" । दशा– खण्डित । भाषा– हिन्दी । लिपि– देवनागरी। विषय– काव्यशास्त्र, नायिकादिभेद निरुपण । प्राप्तिस्थान– बा० चिन्तामणि सिन्हा, सुखपुर परसरमा (भागलपुर)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ–श्री गणेसाए नमः ।। ग्रथ सुन्दरशृङ्गार लिख्यते ।।

देवी पुजि सरस्वती पुजौ हरि को पाई।
नमस्कार कर जोरि के कहै महा कवि राई।।
नगर ग्रागरो वसतु है यमुना तट सुभ थान ।
तहाँ पाद साही करै वै थो शाहजहांन ।।
साह वड़ो कवि मुख तनक क्यों गुन बरनने जाई।
ज्यौं हरि तारे गगन के मुठी मैं न समाई ।।

ग्रन्त की पंक्तियाँ–नायिका को बिरहनिवेदन यथा :

कहू वनमाल कहूं गुजनि की माल कहूं संगसखा ग्वाल ऐसे हाल भूलि गई है।
कहूं संगसखा ग्वाल ऐसे हाल भूलि गई है।
कहू मीरचन्द्रिका लकुट पीतपट कहू मुरली मुकुट............
पुष्पिका–× ।

विषयवस्तु–उदाहरण सहित नायिकाभेद-निरुपण।

७२(क). सुन्दरशृंगार : ग्रन्थकार–सुन्दर कविराज । लिपिकार–दयाराम मिश्र । रचनाकाल–१७७६ वि० । लिपिकाल–× । पत्र-सं०–८७ । प्र० पृ० पं० लगभग– २७ । प्र० पं० ग्र०–८ । ग्राकार– ९" × ५" । दशा– पूर्ण । भाषा– हिन्दी । लिपि– देवनागरी । विषय– काव्यशास्त्र । प्राप्तिस्थान– पं० मनमोहन मिश्र, बरौनी (मुँगेर)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ–श्री गणेशाय नमः ।।

देवी पूजि सरस्वती पूजौ हरि के पाई
नमस्कार कर जोरि कै कहै साहकविराय ।।

---

१. ग्वालियर–निवासी; १६८८ वि० के लगभग वर्त्तमान; जाति के ब्राह्मण; बादशाह शाहजहाँ ग्रौर ग्रौरंगजेब के ग्राश्रित; शाहजहाँ के दरबार में कविराय ग्रौर महाकविराय की उपाधि से सम्मानित इनकी 'बारहमामी' नामक रचना की पाण्डुलिपि भी खोज में मिली है। दे० का० ना० प्र० स० का खो० वि० १९०६-द, ग्रं० सं० २४१ बी। इस ग्रंथ की १७९५ वि० में लिखित एक पाण्डुलिपि हिन्दी-साहित्य-सम्मेलन, प्रयाग के संग्रहालय में भी सुरक्षित है। दे० 'पाण्डुलिपियाँ', क्र० सं० १७१ (वेष्टन एवं ग्रं० सं० १३०९-१९८३)।

नगरु आगरो वसतु है जमुनातट सुभथानु ।।२।।

साहिब औ कवि मुषु तनिकु क्यौ गुन वर ते जाहि ।।

ज्यौं तारे सब गगन के मुठी मैं न समाहि।।३।।

जिन पुरिषनि के वंस मै उपजो साहि जहानु।

तिन साहिन के नाम को अब कवि करत वषानु।।४।।

प्रथम मीर तैंमूर लियो साहिब किरान पटु।

ताको मीरा साहिब हुरि सुलतान महंमदु ।।५।।

अबू सैद पुनि ओमर सेष वावर जूहिमाउ ।

साहि अकव्वर साहि जहांगीरहि जुगनाउ ।

तिहि अस वंस कविराज भनि साहिजहा वहिमवषत ।।

धरि छत्र वयव्यो अटलु मुद पातिसाहि दिल्ली तखत ।।६।।

अन्त की पंक्तियाँ—सुपानी याते करी तर वानी मै लाइ ।

जा मैं मगु रस रीति को सब पै समुझौ जाई ।

यह सुन्दरश्रृंगार की पोथी रची विचारी।

चूको होई कहूं कछु लीजौ सुकवि सुधारि ।।

पुष्पिका—इति श्री मन्महाकविराज विरचितः सुन्दरश्रृंगारः समाप्तः । सुभमस्तु । संवत् १७७६ श्रावने मासे कृष्णपक्षे द्वितीयायां गुरुवसरे कः पुस्तकः समाप्तम्। लिखितं मिश्रा दयारामेन ।। इह पुस्तक सुंदरसिंगार की रामचंद साहु पठनार्थ।।

विषयवस्तु—समेद और उदाहरण-सहित स्त्री-पुरुषलक्षण, विभावानुभावादि-वर्णन ।

७३. सुन्दरश्रृंगार : ग्रन्थकार—साहकवि[१] । लिपिकार—×। रचनाकाल—×। लिपिकाल—×। पत्र-सं०—२५ । प्र० पृ० पं० लगभग— १४ । प्र० पं० अ०—४०। आकार— १०" × ४" । दशा— पूर्ण । भाषा— हिन्दी । लिपि— मैथिली । विषय— काव्यशास्त्र । प्राप्तिस्थान— पं० गौरी मिश्र, लालगंज, झंझारपुर (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ— ओं नमो गणेशाय ।।

देवी पूजि सरस्वती पूजों हरि के पाय ।

नमस्कार कर जोरि कें कहे साह कवि राय ।।

---

१. १७०७ वि० के लगभग वर्त्तमान कवि सुन्दरदास के पिता साह कवि से भिन्न; नवोपलब्ध ग्रन्थकार ।

नगर श्रागरी वसतु है यमुना तट सुरथान ।

तहां पाति साही करे बैठ्यौ साह जहान ।।

श्रन्त की पंक्तियाँ—सुरवाणी यातें कही नरवाणी में लाई ।

जैसे सागर सरीतिकौ सबकौ समभ्कौ जाई ।।

यह सुन्दरशृङ्गार की पोथी रचि विचारि।

चुक्यो होई कहुं कछु लीज्यौ सुकवि सुधारि ।।०।।

पुष्पिका—इति श्रीमन्महाकविराजविरचितं सुन्दरशृङ्गारकं संपूर्णमिति ।। शुभमस्तु ।।

श्रीस्तु ।। श्रीस्पर्शमरोरिति ।।०।। श्रोंन्तत्सत् । श्रों नमस्तस्यै ।। श्री भवानी विश्वेश्वराभ्यान्नम:।।

विषयवस्तु—पूर्ववत्।

७४. सूर्यपुराण : ग्रन्थकार—× । लिपिकार—×। रचनाकाल—×। लिपिकाल—१२७२ फ० । पत्र-सं०—१०। ग्र० पृ० पं० लगभग— ९ । प्र० पं० श्र०—२२ । श्राकार— ६" × ३½"। दशा— पूर्ण । भाषा— हिन्दी । लिपि— मैथिली । विषय— भक्तिकाव्य । प्राप्तिस्थान— पं० भुवनेश्वर भ्का, मेहसी, बरही (भागलपुर)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ—नम: श्री गणेशाय ।। श्री सूर्यपुराणविधार्लिख्यते ।।

श्री सूर्यदेवता सुमिरहु तोही, सुमरत ज्ञान बुद्धि देहु मोही ।

ज्योतिसरुप श्रादित बलमाना, तेज प्रताप तुम श्रग्नि समाना ।

तुम्ह श्रादित परमेश्वर स्वामी, श्रलख निरुष्न श्रन्तरयामी ।

वरनि न जाए जोति के लीला, धर्म धुरन्धर परम सुशीला ।

ज्योतिकला चहु श्रोर विराजे, जगमग कानन कुण्डल छाजे ।

नीलवर्न छवि तुरए सवारी, ज्ञान ध्यान धर्म व्रतधारी ।

कथा यासु मे कहो वखाना, सो इह पुरुष हञें श्रग्नि समाना ।

महिमा आदित श्रगम श्रपारा, तिनि लोक छवि जोति उजियारा ।

श्रन्त की पंक्तियाँ—दोहा ।।

गुरगण्ड हो जाहि तन, सुनिलहि जाय विलाए।

हरिषत ज्ञान मन दीप के, कथा सुनहु दुख जाए ।।

कहो कथा शुभ कर्म के मन वचत्र विचारि,

यो सुने कथा मन लाइ ।

काया कलेश छुटे रक्त विकार छुटे पुलकित प्रेम पुनि तते शिवशंकर गुन गाए।।

पुष्पिका–शुभमस्तु । श्रीसूर्यपुराणसमाप्त ।। मार्गशुक्ल नवम्यां वुधे सन १२७२ साल।

विषयवस्तु–सूर्यस्तुति ।

७५. हठयोगमंजरी : ग्रन्थकार–× । लिपिकार–× । रचनाकाल–×। लिपिकाल–× । पत्र-सं०–४३ । प्र० पृ० पं० लगभग– १५ । प्र० पं० ग्र०–२० । ग्राकार– ८$\frac{3}{4}$" × ६" । दशा– पूर्ण । भाषा– हिन्दी । लिपि– मैथिली । विषय– योगशास्त्र । प्राप्तिस्थान– राज लाइब्रेरी, वरबरिया, पसरामा (भागलपुर)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ–ग्रो नमः शिवाय ।। ग्रथ हठयोग मञ्जरी ।। श्री गुरु गोरषनाथ जी के शिष्यकृतिः ।। चौपाई।।

प्रथम धरु श्री गुरु के ध्याना। ग्रध्यात्म उप उपजय ज्ञाना ।।
हृदय कमल में होय प्रकाशा । गुरु समर्थ पूरे सब ग्रासा ।। १।।
योग शास्त्र ग्रगम ग्रपारा । शर्व सिन्ध मथि काधो सारा ।।
हठ प्रदीप का ताको नाम । योगी जन के पूरन काम ।। २।।
संस्कृत सोये ग्रन्थ कहावे । ता को ग्रर्थ कहो कैसे पावें।।
पण्डित ग्रर्थ कहे समझाय । सतगुरु बिना न जानो जाय ।। ३ ।।
ताते हौ शरणागत श्री गुरुनाथ । करो कृपामम पकड़ो हाथ ।।
विष सागर तें मोहि निकारों। सकल जीवन के हेतु विचारो ।।४।।

ग्रन्त की पंक्तियाँ–यह जिह्वा इन्द्री दो निरधार । सब इन्द्री में यह सरदार ।।

इन को जीते जोगी जेही । जाके वस रहा वैदेही ।।
काया जी ते ध्यान चित्त लावे ।। ताके सिद्ध विघ्न क्यों ग्रावे ।।
भांत भांत के लोभ देखाय । योगी का मन देय विचलाय ।।

पुष्पिका–इति श्री गोरष योग मञ्जरी संपूर्णम्।।

विषयवस्तु–योग के स्वरुप तथा क्रियाग्रों का विवेचन ।

७६. हनुमानबाहुकः ग्रन्थकार–तुलसीदास । लिपिकार–× । रचनाकाल–प्रसिद्ध। लिपिकाल–× । पत्र-सं०–९। प्र० पृ० पं० लगभग– ८ । प्र० पं० ग्र०–४२ । ग्राकार– १०$\frac{1}{4}$" × ३$\frac{1}{2}$" । दशा– पूर्ण । भाषा– हिन्दी । लिपि– मैथिली। विषय– भक्तिकाव्य । प्राप्तिस्थान– पं० देवेन्द्रनारायण चौधरी; बालीपुर देवरति, बालीपुर (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ–श्री गणेशाय नमः ।। श्री हनुमते महावीराय नमः ।। छापा ।।

सिन्धु तरण सिय शोच हरण रविवाल वरण तनु।
भुज विशाल मूरति कराल कालहू को कालजनु ।।

गहन दहन निर्दहन लङ्क निःशंक वङ्क भव ।

जातुधान वलवान मान मद हवन पवनसुर ।।

कह तुलसिदास सेवत सुलभ सेवक हित सन्तत निकट।

गुन गन तन मत स्वामिरत जपत शमन सकल संकट विकट ।। १।।

ग्रन्त की पंक्तियाँ– कहा हनुमान सो सुजान राम राई सोक (१) पा निधान संकट सो सावधान सुनिये ।

हरष विषाद राग रोष मुई विरचे विरञ्चि सब देखियत दूनिये ।।

माया जीव काल के करम के सुभाय के करैया रामवेद कहें साची मन गुणिये।

तुम ते कहा न होई हाहा सो बुझाय मोहि होहु रहौ मौनही वयो सो जानि लूनिये ।।

पुष्पिका–इति श्री गोसाई तुलसीदासकृतं श्री हनुमान बाहुकं सम्पूर्णम् ।।

यदक्षरेत्यादि ।।

विषयवस्तु–प्रसिद्ध।

७६(क). हनुमानबाहुक : ग्रन्थकार–तुलसीदास । लिपिकार–× । रचनाकाल–प्रसिद्ध। लिपिकाल–× । पत्र-सं०–८ (१३० श्लोक) । प्र० पृ० पं० लगभग– १० । प्र० पं० ग्र०–३२ । ग्राकार– ११" × ४$\frac{3}{4}$" । दशा– खण्डित । भाषा– हिन्दी। लिपि–देवनागरी । विषय– भक्तिकाव्य । प्राप्तिस्थान– राज लाइब्रेरी, दरभंगा।

प्रारंभ की पंक्तियाँ– सी प्रताप जाको प्रवल ग्रनल भो

भीषम कहत मेरे ग्रनुमान हनुमान सारिषो।

त्रिकालन त्रिलोक महावल भी ।। ७ ।।

दूत राम राय को सपूत पूत पोन को ।।

तूं ग्रजंना को नन्दन प्रताप भूरि मानु सो ।

सीय सोच समन दुरित दमन सरन ग्राये ।।

ग्रवन लखन प्रिय प्रान सो।

दसमुख दुसह दरिद्र दारिवेको ।।

भयो प्रगट त्रिलोक ग्रोक तुलसी निधान सो ।

ज्ञान गुण वान वलवाल लेवा सावधान ।।

साहेव सुजान उर ग्रान हनुमार सो ।। ८।।

अन्त की पंक्तियाँ– कहे हनुमान सो सुजान राम राय सो

कृपा निधान संकर सो सावधान सुनिये हर विषाद

राग दोष मई–

विरची विरंचि सव देखियति दुनियै।

माया जीव काल के करम के सुभाय के कटैया राम वेद कहैं सोचो मन गुनिये तुम से कहा नहीं ईहा हासो बुझयै मोति हौहू रहौ मो नहीं क्या सो जानि ....... नियै ।।४४।।

पुष्पिका–इति श्री हनुमानवाहुक गुसाई तुलसीदासकृत समाप्त ।।

विषयवस्तु– प्रसिद्ध।

७६(ख). हनुमानबाहुक: ग्रन्थकार–तुलीदास । लिपिकार–× । रचनाकाल–प्रसिद्ध। लिपिकाल–× । पत्र-सं०–२९ । प्र० पृ० पं० लगभग– १२ । प्र० पं० अ०–१३। आकार– ११½" × ५" । दशा– पूर्ण । भाषा– हिन्दी। लिपि– देवनागरी । विषय– भक्तिकाव्य । प्राप्तिस्थान– बा० चिन्तामणि सिन्हा, सुखपुर (भागलपुर)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ–श्री मते रामानुजाय नमः ।। श्री हनुमते नमः ।।

स्वर्ण शैल संकास कोटि रवितरुण तेज धन ।

उर विशाल भुजदण्ड चराडनख वज्र वज्रतन ।।

पिंग नैन भश्कुटी कराल रसनादसनानन ।।

कपीस केस् कर्कस लंगूर खलदलवलमानन ।

कह तुलसीदास वसजासु...............मारुत सुत मूरतिविकट ।

संताप ताप तेहि पुरुष-कह सपनेहु आवत निकट ।।१।।

अन्त की पंक्तियाँ–दोहा।

भौमवार आदिकपढ़ै जो नर सहित सनेह ।

रुज संकट व्यापे नहीं बाढ़े सुखघनगेह ।। १।।

पुष्पिका– इति श्री गोसाई तुलसीदास जी कृत हनुमान बाहुक संपूर्णम् संवत् १९०९ मिति आषाढ़मांस शुक्लपक्षे तिथ्थौ रविवासरे की समाप्तम्। लिषितं श्रीमद्राम धरमान्वितं इदं पुस्तकम् ।।

विषयवस्तु–प्रसिद्ध।

७६(ग). हनुमानबाहुकः ग्रन्थकार–तुलीदास । लिपिकार–× । रचनाकाल–प्रसिद्ध। लिपिकाल–१९०९ । पत्र-सं०–६ । प्र० पृ० पं० लगभग– १४ । प्र० पं० ग्र०–३८। ग्राकार– १४" × ७" । दशा– पूर्ण । भाषा– हिन्दी। लिपि– देवनागरी । विषय– भक्तिकाव्य । प्राप्तिस्थान– बा० भैरोप्रसाद सिंह, सुखपुर (भागलपुर)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ–श्री जानकी वल्लभाय नमः ।।

ग्रथ गोस्वामी तुलसीदास कृत हनुमान बाहुक लिख्यते ।।

ग्रतुलितबलधामं स्वर्णशैलाभदेहं

दनुजवनकृशानुं ज्ञानिनामग्रगणयम् ।

सकलगुणनिधानं वानराणमधीशं

रघुपतिवरदूतं वाताजातं नमामि ।।

छप्पै।।

स्वर्न शैल संकासकोटि रवि तरुन तेजधन ।

उर्विशाल भुजदंड चणडनख वज्र वज्रतन ।।

पिंगनयन भ्रुकुटीकराल रसना पम्रानन ।

कपिल केश कर्कस लगुर खल्दल्वल भावन ।।

कह तुलसिदास वस जासु उर मारुत सुत पूरति विकट ।

संतोप ताप तेहि पुरुष कह सपनेहु नहि ग्रावत निकट ।। २।।

ग्रन्त की पंक्तियाँ–विनैके सुनेते पुलकाने हरिनाथ स्वर्न शैलसम देह कियो प्रगट प्रतापजू । करसीस लायो वरं क्रुदि मोहि कह्यौ प्रभु के ग्रनुभूहतै मिटौ तिहू तापजू ।

वार वार पद गहो पुनि हौं कृपाल कहो

करिहै कवित याद मन वच काय जू।

पाय है तुरित रुख ग्रा शिषा कपीस मुख

तुलसी के एक सीताराम मायबापजू ।।

पुष्पिका–इति श्री गोस्वामी तुलसीदास कृत हनुमानबाहुक संपुरनं

शुभमस्तु सिद्धिरस्तु ।

विषयवस्तु–प्रसिद्ध।

७७. हरिप्रकाश (बिहारी सतसई-टीका): ग्रन्थकार—हरिचरनदास[१]। लिपिकार— × । रचनाकाल—×। लिपिकाल—× । पत्र-सं०—१३८। प्र० पृ० पं० लगभग— १३। प्र० पं० ग्र०—६० । ग्राकार— १४" × ५½" । दशा— पूर्ण । भाषा— हिन्दी। लिपि— मैथिली। विषय— काव्य । प्राप्तिस्थान— पं० धरणीघर पाठक, बालीगढ़ टोली, रुन्नी-सैदपुर (मुजफ्फरपुर)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ—श्री राधाकृष्णो जयति।।

ग्रथबिहारी सतसई टीका हरिप्रकाश लिखौं हौ।।

तुलसीदलमालतमाल सो श्याम ग्रनङ्ग ते सुन्दर रूप सोहाहीं।
श्रुति कुण्डल के मानिकी झलके भुखमण्डल पै वरनी नहि जाहीं।।
सखि देखि पियूष हुतें सुषमा ग्रति ग्रानन की सरसाहीं ।
विहरे हरि गोप सुता सङ्ग कान्ह निशीथिनि में वनवीथिनि माहीं।।१।।
मूरति को भेद ग्ररु सूरति को भेद नहि मोहन सौ भेद मत वेदनि ग्राम को ।
नेह परिपूर वृषभान नन्दिनी नूर देषि जातरुप को गरूर काम वाल को ।।
ग्रानन ग्रनूप वारिजात को है भूप किधौ भासैन समान उपमान सुधा नाम को।
कारुणा ग्रगाधा हरै सन्तन की वाधा ऐसी कहै विन राधा फल ग्राधा कृष्ण नाम को ।।२।।
श्री को निवास सुगन्ध को वास ग्रौ रुप ग्रनूपमता पहिचानी।
राधिका की चरन छवि कंज कही मैं लही विधि सो यह वानी ।
धूरि सौ पूरि पराग मिसे करतार दियो रिस की रुप ठानी।
पानी गयो लजि वारिज को ठहरे फिरि वारिज पै नहि पानी ।।३।।

---

१. सारन-जिला (बिहार-राज्य) के चैनपुर-ग्राम-निवासी ; १७६६ वि० में वर्त्तमान; रामधन के पुत्र ग्रौर वासुदेव के पौत्र; बढ़िया (नावापुर, सारन) के जमीन्दार विश्वसेन के ग्राश्रित; जाति के सरयूपारीण ब्राह्मण; कृष्णगढ़ (मारवाड़) के महाराजा राजसिंह द्वारा सम्मानित; १८३५ वि० में दिवंगत; रसिकप्रिया, कविप्रिया, बिहारी-सतसई ग्रौर महाराज यशवन्त सिंह-कृत भाषा-भूषण के टीकाकार; 'सभाप्रकाश', 'बृहत्कविवल्लभ' ग्रौर 'कर्णभरण' के कर्त्ता। 'कर्णभरण' का यथादर्श-चित्र (फोटो-स्टॉट कॉपी) परिषद्-संग्रहालय में है। इसकी ग्रन्तिम प्रशस्ति में कवि ने ग्रपना परिचय दिया है। प्रथम तीन टीका-ग्रन्थ की पाण्डुलिपि श्री उदयशंकर शास्त्री (हिन्दी-विद्यापीठ, ग्रागरा-विश्वविद्यालय) के संग्रहालय में सुरक्षित है। इनके सम्बन्ध के विशेष विवरण के लिए दे० 'साहित्य-सन्देश' (ग्रागरा), २ जनवरी, १९५४ ई०, पृ०सं० ३०६; 'राजस्थानी भाषा ग्रौर साहित्य', प्रथम संस्करण, पृ० सं० १८६, द्वितीय संस्करण, पृ० सं० २४८; 'सम्मेलन-पत्रिका', पौष-फाल्गुन, शका० १८७९, पृ० सं० ५-६; ना० प्र० स०, खो० वि० १९०४, ग्रं० सं०, ४०५८; खो० वि० १९०६-८, ग्रं० सं० ५५ ए-बी; वि० १९०९-११, ग्रं० सं० १९०८। ग्रं० सं० ५१ के भी ग्रन्थकार ये ही हैं।

दोहा ।

मो हिय राधा कान्ह को निस दिन वसौ विहार ।
जेहि सुमिरत प्रत्यूह के विन सत जूह अपार ।।४।।
तीरथ सेवन करत हरि प्रेम भक्ति को मूल ।
धन्य कालिन्दी कूल लषि लोभे परित दुकूल ।।

अथ कवि की स्थिति ।।

राजत सुवे विहार में है सारनि सरकार।
सालग्रामी सुर सरित सरजू सोभ अपार ।।६।।
परगन्ना गोआल से गाम चैनपुर नाम ।
गंगा सो उत्तर तरफ सो हरि कवि को धाम ।।७।।
सरयूपारी द्विज सरस वासुदेव श्रीमान्।
ताको सुत श्री रामधन ताको सुत हरिजान ।।८।।
नवा पार में ग्राम है वढ़या अभिजन जास ।
हरि सु विहारी सतसई टीका करत प्रकास ।।९।।
फेरि विहारी सतसई टीका करत प्रकास ।।९।।
फेरि बिहारी अढ़न को परै न काहू पास।
ऐसी टीका करत है हरि कवि हरि परकास ।।१०।।
अन्त की पंक्तियाँ–पूरो हित श्री नन्द के मुनि साण्डिल्य महान्।
हम हैं ताके गोत में मोहन मो जजमान।।
मोहन महा उदार तजि और जगठि एकाहि।
सम्पत्ति सुदामा को दई इन्द्र लही नहि जाहि ।।
गही अकस मनु तात तें विधि को वंश लपाय।
राधा नाम कहैं सुनै आनन कान बढ़ाय ।।

पुष्पिका–इति हरिचरनदास कृतायां हरि प्रकाशाख्य सप्तसती टीकायां सप्तमोपाख्यान-ग्रन्थ समाप्तिः
।। शुभमस्तु ।। श्रीरस्तु ।।

विषयवस्तु–बिहारी-सतसई की टीका।।

७८. हितोपदेश (हिन्दी-पद्यानुवाद): ग्रन्थकार–नारायण[१] । लिपिकार–छकौड़ी सिंघ। रचनाकाल–× । लिपिकाल–१८८९ वि० । पत्र-सं०–६३। प्र० पृ० पं० लगभग– २७ । प्र० पं० अ०–२४ । आकार– ९½" × ६¼" । दशा–

---

१. हितोपदेश के रूपान्तरकार के रूप में नारायण कवि की चर्चा अन्य खोज-विवरणों में भी हुई है। इनकी 'हरिचंद कथा' नामक मौलिक रचना भी काशी-नागरी-प्रचारिणी सभा को खोज में मिली है। दे० खो० वि १९०४, ग्रं० सं० ६० और खो० वि० १९०६-८, ग्रं० सं० ३०३ ।

पूर्ण, जीर्ण-शीर्ण । भाषा– हिन्दी । लिपि– देवनागरी । विषय– नीतिशास्त्र।

प्राप्तिस्थान– बा० चिन्तामणि सिन्हा, सुखपुर (भागलुपर)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ–श्री गनेशाय नमः ।। दोहा ।।

सिंधि साधु के काज में सो हर करें कृपाल ।
गंग फेन की लीक सिर शशिकला विशाल ।।
सुन हित हित उपदेश येह देत वचन रचनानि ।
देवन्हि की वानी लहै राजनीति पहिचानि।।
ग्रमर ग्रजर की भांति सो विद्या धनहि बढ़ाउ।
मीतु मनहु झोटी गहे देत न बार लगाउ।।
विद्या धन सव धनन में संत कहत सरदारु।
मोल बड़ो नहि घटत घर किये नयै ये मारु ।।

ग्रन्त की पंक्तियाँ–जो लौ गौरी गिरिस के बढ़त जात नित नेह ।
राजनति यह चित धरे करे सुराज ग्रच्छेह ।।
जौं लौ लक्ष्मी राम उन वसत गंग नर विचद ।
तौं लो नारायेन कथा मुने सुजान ग्रनंद।।

पुष्पिका–इति श्री हित उपदेशे संघि कथा वरननो चतुर्थ कथा संपूर्न ।।४०।।

मी० पुस सुदी २ दुईजी रोज सोमार संमत् १८८९ समे नाम पुस सन् १२४० साल पोथी लिखावल वाक छकौड़ी सींघ ।।

विषयवस्तु–हितोपदेश का हिन्दी-पद्यानुवाद।

०

## मैथिली-लिपि की हस्तलिखित पोथियों का विवरण

१. आनन्दविजय : ग्रन्थकार–रामदास[१]। लिपिकार–हरिदत्त। रचनाकाल–×। लिपिकाल–१७६२ शकाब्द=१२४८ फसली। पत्र-सं०–९। प्र० पृ० पं० लगभग– १५। प्र० पं० अ०–५८। आकार– ८½" × ५"। दशा– प्राचीन। भाषा– मैथिली। लिपि– मैथिली। विषय– नाटक। प्राप्तिस्थान– पं० बलदेव झा, लोहट (दरभंगा)।

प्रारम्भ की पंक्तियाँ–औ नमो गणेशाय।

रोलम्बाकृति सुरतति दनुज मुनीन्द्रादि चिन्तितं तेजः।

आनन्द चिन्मयं वश्चययतु (?) दुरितं परबह्म॥

अपिच। रङ्गाडम्बर पूच्छदग्धिदहन ज्वाला कुलेन्दु.......... पीयूषोच्छ्वसिते-ऽपसृत्य नदति व्याघ्राजिनेवाससिः। मेघध्वानधियः कुमार शिखिनः संफुल्ल पिच्छच्छदैश्छन्नः प्रीतमना लुनातु भवतामाधिज्वरं धूर्जटिः॥ उद्दाम द्विवजञ्चुचञ्चु चरणास्यातावघात व्यथावस्तस्वादिपतेः पलायन विघो दत्तावकाशोत्सवः॥

श्री गौरी कवरीविलोकन कलोत्पन्नो भवेद्वैरिण

मुक्तापाय कुमारचक्रकपते भूयादसुयारसः॥

अन्त की पंक्तियाँ– आस्तामस्तमया प्रजापतिरतिप्रीताश्च भूमीभुजः। सन्तु ब्राह्मण पुङ्गवाश्च सुखिनो भुवस्तु (भुमिस्तु) शस्यान्विताः॥

आनन्दं कुरुवन्दनाय विलसन्यूनौजसा धन्यात्मनास्तु प्रस्तुतनाटिकापि नितरामाचक्रतारि भुवि॥ आनन्दकरः।

एवमस्त्विति सर्वे निष्क्रान्ताः॥ चतुर्थोङ्कः

---

१(क). दरभंगा (बिहार-राज्य) जिले के 'लोहना' नामक ग्राम में जन्म; पं० कृष्णदास झा के पुत्र; प्रसिद्ध मैथिल-कवि गोविन्ददास के अनुज; मिथिला के राजा सुन्दर ठाकुर के राजपण्डित; १६९८ वि=१६४१ ई० में वर्त्तमान। इनकी चर्चा 'हिन्दी-साहित्य और बिहार' (सातवीं शती से अठारहवीं शती तक), पृ० सं० ८९ और 'मैथिली साहित्यक इतिहास', पृ० सं० १७८-१७९ में हुई है।

ख). इस पुस्तक के दो संस्करण-राज प्रेस (दरभंगा) और वैशाली प्रेस (मुजफ्फरपुर)–प्रकाशित हुए हैं।

पुष्पिका– इति समधिगतसमस्तप्रागल्म्यमहोपाध्याय श्रीरामविरचितानन्द विजया- भिधाननाटिका समाप्ता । लिखितमिदं भी हरिदत्तेन। शाके १७६८ कार्तिक धवल पञ्चदश्यां कुजे सन् १२४८ साल श्री राधाकृष्णाम्यां नमः श्रीमते विश्वनाथाय नमः।

विषयवस्तु–चार ग्रंको में सरल कथा। प्रथमांक में प्रेमिका के लिए माधव की ग्राकुलता ग्रौर ग्रन्तिमांक में राधामाधव-संयोग।

१(क). ग्रानन्दविजय : ग्रन्थकार–रामदास । लिपिकार–चन्द्रकवि । रचनाकाल–×। लिपिकाल–१८१० शकाब्द । पत्र-सं०–१२। प्र० पृ० पं० लगभग– २४ । प्र० पं० ग्र०–१८ । ग्राकार– ९$\frac{3}{4}$" × ६$\frac{1}{4}$" । दशा– पूर्ण ग्रौर प्राचीन । भाषा– मैथिली। लिपि– मैथिली । विषय– नाटक । प्राप्तिस्थान– ग्रानन्द झा, कमतौल (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ– पूर्ववत्।

ग्रन्त की पंक्तियाँ– पूर्ववत्।

पुष्पिका– इति समाधिगत समस्त प्रागल्म्य महोपाध्याय श्री रामदास विरचितानन्द- विजयाभिधान नाटिका समाप्ता । शाके १८१० माघकृष्ण ७ बुधे लिखितं श्रीचन्द्र कविना ग्रधिदरभंगा राजधानि संस्कृतपाठशाला लक्ष्मीसागरोत्तरे लक्ष्मीपुरे।।

२. उत्तराचौरी : ग्रन्थकार–धर्मनाथ कवि[१] । लिपिकार–प्यारेलालदास । रचनाकाल–×। लिपिकाल–१३०६ फ० । पत्र-सं०–३। प्र० पृ० पं० लगभग– १० । प्र० पं० ग्र०–३६ । ग्राकार– ३" × ५$\frac{1}{4}$" । दशा– पूर्ण ग्रौर ग्रस्तव्यस्त तथा त्रुटित। भाषा– हिन्दी । लिपि– मैथिली । विषय– नाटक । प्राप्तिस्थान– सुखदेवलतादास, टेकटारी, कमतौल (दरभंगा)।

प्रारम्भ की पंक्तियाँ–कहहि कन्त सो वचन कलपि कल जोरि मन्दोदरी ।

क्या चित धरहु ग्रभिमान कन्त सुनु विनय हमारी ।।
करुना करहु नि नाथ कष्ट को मेटनिहारा ।
को पावे पद पार कतेक जन सन्त उवारा ।।
कन्स मारि प्रद नाद कह (१) लिन्हेउ कठिन उवारि ।
कौन कुमति तुग्र कन्त भौ हरि लायहु प्रभुनारि ।।१।।

---

१. दक्षिण मिथिला (बिहार-राज्य) के 'परहटपुर' ग्राम-निवासी; पिता कवीन्द्र रघुनाथ ग्रौर 'माता गुणवती के पुत्र । रचना में केवल 'ग्रानन्द' नाम का भी प्रयोग करते थे। दे० 'मैथिली साहित्यक इतिहास', पृ० सं० १८९, १९० तथा 'हिन्दी-साहित्य ग्रौर बिहार' (प्रथम खण्ड), पृ० सं० ७९।

ग्रन्त की पंक्तियाँ–क्षमा करहु कटु वचन क्षनहि क्षनमति भ्रमरानी ।

छवि निशि लिखा लिलाट सोकि है को ग्रास प्राणी ।।

क्षिति लङ्का को नृपति क्षण दिन्हा सिवसङ्कर।

सो किसको नहि तपसी छूटे जब वान भयङ्कर ।।

छाडि सको नहि जनकसुता छुटि जात वरु प्रान ।

क्षेत्र उनौ धर्मनाथ इति छपै चौतिसौ भानु ।।३४।।

पुष्पिका–ककहारा कवर्न का चौतीसा रावन मदोदरी क उत्राचौरी समाप्त । माधवदि ग्रष्टमी ८ सुक सन १३०६ साल लिखित श्री प्यारे लाल दास धर्मनाथ कवि वनाग्रोल ।।

विषयवस्तु–मन्दोदरी ग्रौर रावण का वर्णमालानुसारी उत्तर-प्रत्युत्तररुपात्मिका नाटिका।

३. उषाहरण (तालपत्र): ग्रन्थकार–देवानन्द । लिपिकार–×। रचनाकाल–×। पत्र-सं०–४५। प्र० पृ० पं० लगभग– ६ । प्र० पं० ग्र०–४४ । ग्राकार– ११" × ४" । दशा– प्राचीन, खण्डित । भाषा– मैथिली । लिपि– मैथिली । विषय– नाटक । प्राप्तिस्थान– श्री रघुनन्दन दास, सुखलाहा, मनीगाछी, (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ– ............न्ति जयं सदा।

ग्रसुरा स.......... प्राप्ता नूनं क्षयमयन्तिते ।

पुनराकाशे कर्ण दत्वा लिखनार्थ भव घेहि ।

नटी– 'ग्रज्ज कि उणा तंण ग्राणो।

सूत्र०–ग्राय्यें शृणु लिखनार्थपत्रिकामनो ग्रायासेन समुद्र मध्य-

वंचिता कष्टातिकष्टेन या स्रष्टुर्द्वारवती परैरपि नया दृष्ढा कुतो

लङ्घिता।

तस्यां सप्तमसौधमध्यवसतिष्याध्यस्थिरास्ते कृती।

यस्यां यादव वेष्टितस्य हरणी तस्यास्त्रिया ........ कथम्।।

ग्रन्त की पंक्तियाँ– या नानागुणपूरिता बहुरसा प्रस्तारसर्वस्वरा ।

जातीग्राम विशोभिता पुलकभू ............ द्विकृतिः ।।

तालप्राश्चिछमूर्च्छना सरभसं तानानुरागस्थली ।

पुस्तीवा रसिकापि वा ननु समासङ्गति विधापिवा

।।ग्रपिच।।

पुष्पिका– x ।

विषयवस्तु–श्रीमद्भागवत पर ग्राधृत उषाहरणकथानुपूर्वी नाटिका ।।

४. उषाहरणा : ग्रन्थकार–हर्षनाथ[१] । लिपिकार–x। रचनाकाल–x। पत्र-सं०–१४। प्र० पृ० पं० लगभग– ९ । प्र० पं० ग्र०–५६ । ग्राकार– ११ $\frac{१}{२}$" x ४" । दशा– प्राचीन, पूर्ण । भाषा– हिन्दी । लिपि– मैथिली । विषय– नाटक । प्राप्तिस्थान– श्री राधानाथ झा, सरौध रा-उजिग्राँव, लोहनारोड (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ– ग्रो नमः सरस्वत्यै ।।

जय जय कुमति विनाशिनि देवि। सम ग्रभिमत पुर तुग्र पद सेवि ।।
तनु रुचि निन्दित कुन्दक भास। ग्रानन रुचि ससि बिम्ब उदास ।।
ग्रासन धवल कमल शशि भाल । श्वेंत वसन लस नयन विशाल ।।
वीणदण्ड कलश धरु हाथ । जयमाला वर पुस्तक साथ ।।
हर्षनाथ कवि मनदय भान । भगवति करिअ ग्रभय वरदान ।।
गीतार्थे श्लोकः ।।
या शुक्लाब्म्बु सदासना पूर्णेन्दु बिम्बानना ।
कुन्देन्दूज्जवल विग्रहानिजकरैस्संविभ्रती पुस्तकम् ।।
वीणमक्षगुणं सुधाद्यकलशं ब्रह्माद्रिदेवार्चिता ।
सर्वाभीष्टफलप्रदा वितरतु श्रेयांसि या सारदा ।।१।।
नान्द्यन्ते सूत्रधारः ।। ग्रलमतिविस्तरेण। ग्रादिष्टोस्मि खण्डवलाकुलरत्नाकर-सुधाकरेण कविपण्डितकुलहृदयसरसीरुह भृङ्गायमाणेन सकलराजकुलमुकुट-रत्नायमानचारणकमलेन मिथिलामहीमहेन्द्रेण महाराज श्री श्री श्री लक्ष्मीश्वर सिंह देवदेवेन यथा समस्तसभापाणिडतेन कवि पण्डितकुल तिलकायमानेन सकराठीकुल-नन्दनेन श्रीहर्षनाथ शर्मण विरँचितमभिनवमुषाहरणनाटकमभिनीयतामिति ।।

ग्रन्त की पंक्तियाँ–

कृष्णः-ग्रतः परमपि प्रियमस्ति । तथापीदमस्तु ।।
राजानः परिपालयन्तु वसुधा धर्मेण सर्वे जना ।।
स्वीयं कर्म समाचरन्तु समये वर्षन्तु धाराधराः ।।
एतद्दलनिबद्ध नाटक रसास्वानुरत्माश्चिरं ।
भूयासुर्निरुपद्रवास्सहृदया भूरस्तु शस्यान्विता ।।

---

१. दरभंगा (बिहार-राज्य)-जिला के 'उजान' ग्राम के शारदापुर टोलावासी; पं० व्रजनाथ झा के पुत्र; १७७३ वि०=१८३० ई० में वर्त्तमान; नंदन कवि के वंशज ग्रौर हरिनाथ के सम्बन्धी; 'हिन्दी-साहित्य ग्रौर बिहार' (प्रथम खण्ड), पृ० सं० १३६, प्रसिद्ध विद्वान राजाराम शास्त्री ग्रौर बालशास्त्री के शिष्य; श्रोत्रिय ब्राह्मण महाराजा लक्ष्मीश्वर सिह के दरबारी पण्डित । इनके द्वारा रचित 'माधवानन्द' नामक नाटक ग्रन्थ भी खोज में मिला है। विस्तार के लिए दे० 'मैथिली साहित्यक इतिहास', पृ० सं० २००-२०२ ग्रौर 'हिन्दी-साहित्य ग्रौर बिहार' (दूसरा खण्ड), पृ० सं० ९५।

नार: एवमस्त्विति निःक्रान्तास्सर्वे ॥

द्वारवती प्रत्यागमोनाम पञ्चमोङ्कः ॥५॥

पुष्पिका– इति श्री हर्षनाथ कवि विरचितभुषाहरणनाम नाटकं परिपूर्णम् ॥ शुभमस्तु।

श्रीरस्तु ॥ श्री महिषमर्दिन्यै नमः । श्री सरदायै नमः ॥ ग्रो नमो भगवति चण्डिके मुण्ड खण्डनमण्डिते ॥

विषयवस्तु–श्रीमद्भागवताश्रित उषाहरण नाटिका । पाँच ग्रंकों में सम्पूर्ण।

४(क). उषाहरण: ग्रन्थकार– हर्षनाथ। लिपिकार–मुक्तिनाथ । रचनाकाल–×। लिपिकाल–१८०६ शकाब्द । पत्र-सं०–१९। प्र० पृ० पं० लगभग– ९ । प्र० पं० ग्र०–४८ । ग्राकार– १९" × ४½" । दशा– पूर्ण ग्रौर स्पष्ट । भाषा– संस्कृत। लिपि– मैथिली । विषय– नाटक । प्राप्तिस्थान– बा० उमेश मिश्र, चतरिया (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ–उपरिवत्।

ग्रन्त की पंक्तियाँ–उपरिवत्।

पुष्पिका–इति श्री हर्षनाथकविविरचितमुषाहरणं नाम नाटकं परिपूर्णम् । शुभमस्तु। श्रीरस्तु॥

रस गगनवसुसमा संमितेब्दे च शुभे ग्रसित गणपतीशे शीतकान्तौ लिलेख।

वर तर वलिग्रासं वंशजो मुक्तिनाथो बुधवरपठनीयं पुस्तकं नाटाकाख्यम् ॥

विषयवस्तु–उपरिवत् ।

४ (ख). उपाहरण: ग्रन्थकार–हर्षनाथ। लिपिकार–×। रचनाकाल–×। लिपिकाल–×। पत्र-सं०–१४। प्र० पृ० पं० लगभग– १० । प्र० पं० ग्र०–५२ । ग्राकार– १४" × ४" । दशा– पूर्ण, प्राचीन ग्रौर स्पष्ट। भाषा– संस्कृत । लिपि– मैथिली। प्राप्तिस्थान– बा० चन्द्रशेखर मिश्र, उपनाम महन्थ मिश्र, दामोदरपुर, बेनीपट्टी (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ–उपरिवत्।

ग्रन्त की पंक्तियाँ–उपरिवत्।

पुष्पिका–उपरिवत्।

विषयवस्तु–उपरिवत्।

४(ग). उषाहरण: ग्रन्थकार–हर्षनाथ। लिपिकार–×। रचनाकाल–×। लिपिकाल–×। पत्र-सं०–२०। प्र० पृ० पं० लगभग– ७ । प्र० पं० ग्र०–३८ । ग्राकार– ११" × ४" । दशा– पूर्ण, प्राचीन । भाषा– संस्कृत । लिपि– मैथिली । प्राप्तिस्थान– पं० यदुनन्दन ठाकुर, सरसमा, झंझारपुर (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ–उपरिवत्।

ग्रन्त की पंक्तियाँ–उपरिवत्।

पुष्पिका–उपरिवत्।

विषयवस्तु–उपरिवत्।

५. कन्दर्पीघाट की लड़ाई : ग्रन्थकार– लालकवि[१] । लिपिकार–×। लिपिकाल–१२३२ फ०। पत्र-सं०–९। प्र० पृ० पं० लगभग– ७ । प्र० पं० ग्र०–३० । ग्राकार– ९$\frac{1}{4}$" × ३$\frac{1}{2}$" । दशा– प्राचीन, पूर्ण ग्रौर सादा कागज । भाषा– हिन्दी । लिपि– मैथिली । विषय–कीर्त्तिकाव्य । प्राप्तिस्थान– पं० ग्रनन्तलाल पाठक, करियन, बलहर (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ– ग्रो नमः श्री कृष्णाय।।

राम नराएन भूप तें कही मोखालिफ जाय।
हाकिम की मिथिलेश ने दीन्हों ग्रदल उठाय ।।१।।
सीर करो तीरहुति को ताकी रची उपाय।
फौजीदार महथा भये संग सलावति राय ।।२।।
बखत सिंह कुल उद्धरण रोड मल्ल दिलपूर।
चौभान भागु सु कुल एक एक ते सूर ।।३।।
याही सभते नाथ करि फौजे पाँच हजार ।
दिगसुल सम्मुख योगिनी महथा उतरें पार ।।४।।

ग्रन्त की पंक्तियाँ– पीछे लगे हैं सभे राग्रो राने लुटे पोल खाने नगारा निशाने।

कहूं लाल की पालकी कोटि हीरा लुटे पोसदाने भरे खास बीड़ा।
तम्बू कनातें लुटे ऊंट गाड़ी लुटे हैं कोउ काहू को पीछाड़ी। वरच्छी धमाका कहू लागिने जा गाये रहै काहु तें करेजा।
कहूं वाज हाथी लुटे वयस धाई महराजजू के पडी है दोहाई ।।

।। दोहा ।।

लूटि कूटि लौट्यौं सभाहि लिघुर लपेटे ग्रङ्ग।
लाल सुकवि ए होति भग्रो समर भिखारी भङ्ग ।।

---

१. दरभंगा-जिले के मँगरौनी-ग्रामनिवासी; मिथिला के महाराज नरेन्द्र सिंह के ग्राश्रित; १६८७ वि० (१७४४ ई०) में वर्तमान; मैथिली में 'गौरी-स्वयंवर' नाटक के रचयिता। डॉ० ग्रियर्सन के मतानुसार ग्रापके ग्राश्रयदाता महाराज नरेन्द्र सिंह ने ग्रापको पुरस्कार में 'करनौल' नामक ग्राम दिया था । दे० डॉ० ग्रि०, पृ० २०८ । इनके ग्रन्थ (गौरी-स्वयंवर) की एक हस्तलिखित प्रति पटना-विश्वविद्यालय के संग्रहालय में संकलित है। 'मिश्रबन्धु-विनोद' में भी इनकी चर्चा हुई है। दे० मिश्रबन्धु -विनोद, द्वि० भा०, द्वि० सं० १९८४ वि०, पृ० सं०८१९।

पुष्पिका– सन १२३२ साल फाल्गुन शुक्ल सप्तम्यां शुभे ।। शुभमस्तु ।। श्रीरस्तु ।।

विषयवस्तु–महाराज दरभंगा-नरेश श्रीमन्नरेन्द्र सिंह ग्रौर राजा रामनारायण के मध्य युद्ध में विजयी श्रीनरेन्द्र सिंह का कीर्त्ति वर्णन ।

६. कृष्णकेलिमाला : ग्रंथकार– नन्दीपति शर्मा।[१] लिपिकार–×। रचनाकाल–×। लिपिकाल–१२२७ फ०। पत्र-सं०–३४। प्र० पृ० पं० लगभग– ९। प्र० पं० ग्र०–४०। ग्राकार– ११" × ४"। दशा– प्राचीन, पूर्ण, पीला कागज। भाषा– संस्कृत-मैथिली। लिपि– मैथिली। विषय– नाटिका। प्राप्तिस्थान– प्रारंभ की पंक्तियाँ–नमो गणेशाय।

सानन्द गिरिजानन्दं श्रुति गीतं गजाननम् ।
वन्दे वन्द्य सुरावद्य ........ देव देवं जगद्गुरुम् ।।१।।
श्लोकार्थे गीतम्
हे भव तनय भजल छिय तोहि । गजमुख समुख संतत रहु मोहि ।।
गिरजानन्दन गणनायक । जगत भगत ग्रभिमतदायक ।।
विषम विलोचन जटारे मटुक । सङ्ग प्रथम शिशु बाल वटुक ।।
ग्राखु चढल शिर चकमकचन्द। विघ्नविनाशन ग्रति सानन्द ।।
कए करकमल ग्रभय वर लेह । सोदर सहित लम्बोदर देह ।।
नन्दी पति कवि मङ्गल गाय। शम्भुतनय रसमय बुझ भाव ।।१।।

।। दोहा ।।

गिरिजानन्दन गजवदन विघ्नविनाशन हेतु ।
लम्बोदर ग्रशरण शरण भवसागर सुखसेतु।।
तोहहि तोहर सन ग्रान नहि एहिकारज एहिनाम ।।
करिय सम्पूरण नाटिका ते तुग्र करिग्र प्रणाम।।

ग्रन्त की पंक्तियाँ–दुष्टानां हननैः समस्त जगतां प्राप्तैर्यशो निर्मलम् ।
भूभारोद्धरणय येन हरिणा लब्धावहारा भुवि।
उच्चैरेव वदामि तेन सहसा सर्व कृतं कि कृतम् ।
त्यक्तायां यदि राधिकां प्रणयिनां रीतिरू दूरीकृता।

---

१. मिथिला (दरभंगा-जिला, बिहार-राज्य)-निवासी; राजा माधव सिंह (१७१९–१७५१ वि०) के समकालीन; कवि कृष्णपति झा के पुत्र; 'वादरि' ग्रौर 'कलानिधि' उपनाम से प्रसिद्ध। 'मिश्रबन्धु-विनोद' (तृतीय भाग, द्वि० सं०, १९८५ वि०, पृ० सं० ९८१) में भी इनकी चर्चा हुई है।

यज्ञेनैव जयैन कोटितपसा निर्मानमिच्छत्यपि।

श्री नन्दीपति निर्मिता मधुरिपोः क्रीडावर्ली सर्वथा।

रम्यां भागवती कथा समुकृती सर्वाङ्करोतु स्फुटाम् ।।

पुष्पिका—द्वादस नामान्वित महा कवि नन्दीपति विरचित कृष्णकेलि मालायां जरासिन्धु- जामातृवधोनाम चतुर्थोङ्क ।। ४।।

सन १२२७ साल शुक्र त्रयोदश्यांशुभे श्री देवनारायणस्य लिपिरियम् ।।

विषयवस्तु—प्रथमाङ्क में कृष्णावतार, द्वितीय में तरुणबामलरलोचन (१) तृतीय में राधिकाकृष्णमानमोचन ग्रौर चतुर्थ में जरासन्ध जामातृवध ।

६(क). कृष्णकेलिमाला: ग्रन्थकार—नन्दीपति । लिपिकार—× । रचनाकाल—×। लिपिकाल—×। पत्र-सं०—३५। प्र० पृ० पं० लगभग— १० । प्र० पं० ग्र०—२५। ग्राकार— ८½" × ३½" । दशा— प्राचीन, पूर्ण ग्रौर बादामी कागज । विषय— भक्तिकाव्य । प्राप्तिस्थान— पं० मंत्रेश्वर भा, लालगंज, भंभारपुर (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ—उपरिवत्।

ग्रन्त की पंक्तियाँ—विभ्राजद्व्रजनागरी जनरता नन्दादिकर्तुः पुनर्विश्लेषाकुल-गोकुलालय मनोवैकल्प पीडाकृतः । श्री नन्दीपति निर्मिता यदुपतेः क्रीडावली राजिता पुस्तीथं समगात्सुपूर्तिमचिरात्संलेखिता मोददा ।।

पुष्पिका—उपरिवत्।

विषयवस्तु—उपरिवत्।

७. कृष्णजन्मरहस्यम् : ग्रन्थकार—श्रीकान्त[१] । लिपिकार—× । रचनाकाल—×। लिंपिकाल—×। पत्र-सं०—७। प्र० पृ० पं० लगभग— ११ । प्र० पं० ग्र०—४४। ग्राकार— ११" × ४½"। दशा— प्राचीन, पूर्ण, सफेद कागज, ग्रत्यन्त जीर्ण-शीर्ण । प्राप्तिस्थान— पं० गरीबनाथ भा, खाजपुर (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ—ग्रौ नमः शिवाय ।।

सुरेन्द्र रक्षणतिदक्ष खण्डितारिपक्षलक्ष, रक्षित स्वभक्तपक्ष बाहुवचलयधारिणी।

हरार्धदेहहारिणी स्वभक्त भव्य कारिणी, मुनीन्द्रवृन्दतारिणीसदा तनोतु वो मुदम्।।

---

१. मिथिला (दरभंगा, बिहार-राज्य)—निवासी; १६८८ वि० में वर्त्तमान; महाराजा नरेन्द्र सिंह के ग्राश्रित कवि । इनके रचित गति 'मैथिली-गीत-रत्नावली' में भी मिलते हैं। दे० पृ० ३७-३८ ग्रौर ८१ इनकी चर्चा 'हिन्दी-साहित्य ग्रौर बिहार' (प्रथम खण्ड) में हुई है। दे० पृ० सं० १६८।

तदेवार्थ दृढयति । मालवरागे गीतम् ।।

जयजय भगवति जय जगदम्बे । तव पद मोर परमहित लम्बे ।।

करतल कृत करवाल विशाले । नवशशिभूषित सुललित भाले ।।

समर समितरिपुनिकर कराले । चण्डमुण्ड खण्डन जयमाले ।।

भुजगविभूषित लोहित वसने । विकट दशन लम्बित वर रसने ।।

सजल जलद इब पूरित तारे । वह........... कलित शतमाणिमय हारे ।।

सुकवि गणक इह गायति गीतं । तब चरणे मानसमुपनीतम् ।।

ग्रन्त की पंक्तियाँ–रचितं जन्म रहस्यं गणकाधिपेन रामरसिकेन ।

भवतु सुखाय जनानां संदसि सभानृपुत्यकालेषु ।।

पुष्पिका–इति भी भड़ूलाप्रसिद्ध श्रीकान्त विरचितो कृष्णजन्मरहस्यं समाप्तां। यदक्षरेत्यादि।।

विषयवस्तु–कृष्णजन्म-वर्णन ।

७(क). कृष्णजन्मरहस्यम् : रुक्माङ्गदचरितम् । ग्रन्थकार– श्रीकान्त । लिपिकार– ×। रचनाकाल–×। लिपिकार–×। पत्र-सं०–१९। प्र० पृ० पं० लगभग– ७ । प्र० पं० ग्र०–३७ । ग्राकार– १२" × ४½" । दशा– प्राचीन, पूर्ण, सफेद कागज, जीर्ण । भाषा–संस्कृत-मैथिली । लिपि– मैथिली । प्राप्तिस्थान– पं० चन्द्रेश्वर ठाकुर, चेतरिया (दरभंगा)।

प्रारम्भ की पंक्तियाँ–उपरिवत् ।

ग्रन्त की पंक्तियाँ–मन लाल कयल नेहाल गोकुल मेल सकल सनाथ यो।

तुग्र तुनु पुज्य प्रसाद बालक मेल त्रिभुग्रन नाथ ग्रो ।

प्रसब भवनेत्यादि । राधाकृष्णाभ्यां नमः ।

पुष्पिका–इतिकृष्णजन्म समाप्ता । यदक्षरेत्यादि ।

विषयवस्तु– कृष्णजन्म–वर्णन।

८. गीतगोविन्दटीका : ग्रन्थकार– रतिपतिभगत[१] । लिपिकार– हलधरसिंह दास । रचनाकाल–×। लिपिकाल– ११३० फ० । पत्र-सं०–६१। प्र० पृ० पं० लगभग– ९ । प्र० पं० ग्र०–३० । ग्राकार– ८" × ४" । दशा– जीर्ण, प्राचीन, पूर्ण, सफेद कागज । भाषा– संस्कृत-मैथिली । लिपि– मैथिली । प्राप्तिस्थान– बिहार-रिसर्च सोसायटी-लाइब्रेरी, पटना।

---

१. मिथिला (दरभंगा, बिहार-राज्य)–निवासी; रामचन्द्र मिश्र के पुत्र ग्रौर लालगंज-निवासो महामहोपाध्याय शंकर मिश्र के वंशज; गीतगोविन्द (जयदेव-रचित) के मैथिली-रूपान्तरकार ।

प्रारंभ की पंक्तियाँ—श्री कृष्णाय नमः ।।

प्रणावि सब सवै लक्ष हारि गुरु गौरीस गणेश ।
भाषा गीत गोविन्द कियम्रो रतिपतिभगत उदेश ।।
जो सब मह जाहि मह सिरिज पाल हरि सव्व ।
जाको म्रादि म्रनन्त हए करउ सदा सो भव्व।।
हरिहि म्रनुजतनु विलम्ब देखि सोतिनिसम किम्रो रोस ।
जानि म्रर्द्धङ्गसिर थापिम्रा गौरि कहत सन्तोस ।।

म्रन्त की पंक्तियाँ—यद्‌गन्धर्वकलासु कौशलमनुध्यानश्च यद्वैष्णवं,
यच्छङ्गारविवेकतन्त्ररचना काव्येषु लीलायितं ।
तत्सर्व्वं जयदेव पण्डितकवेः कृष्णौकतानात्मनः,
सानन्दः परिशोधयन्तु सुधियः श्री गति गोविन्दतः ।।
इति श्री गीत गोविन्दे महाकाव्ये सुप्रीत पीताम्बरो कृष्ण वैकुण्ठो नाम द्वादशसर्गः ।।१२।।

पुष्पिका—द्वादशम सरग जयदेव किम्र जहि केशव म्रकलेश ।
सेवक सबके देउ सुख हरउ कलेश कलेश ।।१२।।
मिदं पुस्तकी करण वीम्रर श्री हलधरसिहदास्य लिखित्वा । इति गीत गोविन्द संपूर्णम् ।। सन ११३० साल वैशाष वदि ९ गुरौ ।।

विषयवस्तु—मैथिली-भाषा में गीतगोविन्द की पद्यमयी टीका ।

९. गीतगोविन्दटीका : ग्रन्थकार— लालकवि । लि्पिकार— × । रचनाकाल—× । लिपिकाल— × । पत्र-सं०—७ । प्र० पृ० पं० लगभग— १० । प्र० पं० म्र०—५०। म्राकार— ११" × ४" । दशा— पूर्ण, प्राचीन, सफेद कागज । भाषा—मैथिली। लिपि— मैथिली । प्राप्तिस्थान— बा० चन्द्रशेखर मिश्र, उपनाम— महन्थ मिश्र, दामोरपुर, बेनीपट्टी (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ—म्रो नमः सरस्वत्यै ।।

स्फुरच्चन्द्रखण्डं ललच्छण्डदण्डं रणद्‌भृङ्गराडं विराजत्रिपुराडम् ।
समस्तारिमुराडप्रणशातिशौण्डं भजे मञ्जुकाण्डं गणेशं प्रचण्डम् ।।१।।

म्रन्यच्च ।

मौलौ भाति तरङ्गरङ्गसहिता मन्दाकिनी पावनी ।
भाले चन्द्रधनञ्जयौ च हृदये व्यालावली मञ्जुला ।
म्रर्धाङ्गे गिरिजा सुपद्मनयना मुक्तागणैर्भूषिता।
सत्वां रक्षतु सादरं पशुपतिर्यस्यास्ति विश्वेश्वर : ।।२।।

निशाधिनाथभूषण महामृगेन्द्रवाहना,

त्रिनेत्रहंसवाहनादिमिः सदैव वन्दिता ।

कपालमालधारिणी सुरारिदुष्टहारिणी,

सुरौध भव्य भारिणी सदा तनोतु वो मुदम् ।।३।।

प्रणम्य शंकर देव शाङ्करीञ्च गजाननम् ।

कवि लालः करोत्येनां गौरीस्वयंवरनाटिकाम् ।।४।।

ग्रन्त की पंक्तियाँ–

ग्राङ्गुरिलाल लेल त्रिपुरारि, चललि कोवर गिरिराज कुमारि।

गाण मङ्गल सखि हुई चारि, हर देखि कौशल नयन निहारि ।।

सिन्दुर दय एक नारि, कोवर गेल हर हरखि विचारि ।।

सुकवि गणक भन ग्रापद कारि, हरथु दुरित गौरि हरखि निहारि ।।

ततः कौतुकलीलयानिर्वचनीयाद्द्रु तसुखमासाद्य कैलासपुर-गमनोत्सुको बभूव ।।

पुष्पिका– इति श्री कविलाल विरचिता गौरीस्वयंवर नाटिका समाप्ता ।।

श्रीरस्तु ।। शुभमस्तु ।। गणेशो जयतु ।।

विषयवस्तु–प्रणय कथा पर ग्राधृत मैथिली में मौलिक नाटिका ।

९(क). गौरीपरिणय नाटिका : ग्रन्थकार– लालकवि । लिपिकार– × । रचनाकाल–×। लिपिकाल– × । पत्र-सं०–७। प्र० पृ० पं० लगभग– १० । प्र० पं० ग्र०–४८। ग्राकार– ११" × ४" । दशा– प्राचीन, पूर्ण, सफेद कागज । भाषा–मैथिली। लिपि–मैथिली । विषय– भक्तिनाटिका । प्राप्तिस्थान– तारकेश्वर झा, सौराठ, मधुवनी (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ– उपरिवत्।

ग्रन्त की पंक्तियाँ–ग्राङ्गुरिलाए लेल त्रिपुरारि, चललि कोवर गिरिराजकुमारी ।

लघु लघु पग देअ पथ सुकुमारि, गावए मङ्गल सखि दुई चारि ।।

वर देखि कौसल मञनी न वारि, सिन्दुर धार देग्र नारि।

कोवरा गए हर हृदए विचारि,पाग्रोलहि गौरि पदाराथ चारि ।।

सुकवि लाल कह .......।

पुष्पिका–इति गौरी परिणो समाप्तः।।

९(ख). गौरीस्वंवर नाटिका : ग्रन्थकार– लालकवि । लिपिकार– × । रचनाकाल–×। लिपिकाल– × । पत्र-सं०–७। प्र० पृ० पं० लगभग– १० । प्र० पं० ग्र०–४२।

आकार– १०½" × ४" । दशा– खण्डित, प्राचीन,सफेद, कागज । भाषा– हिन्दी। लिपि– मैथिली । विषय– भक्तिनाटिका । प्राप्तिस्थान– श्री राघव झा, माधवपुर (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ–उपरिवत् ।

अन्त की पंक्तियाँ–गौरी शङ्कर मण्डप गेला, बड़ कठिन पुरोहित की मेला ।

बाप पितामह नाम नहि जान, कोन परि होएत कन्यादान।
तीन नाम वसहिक कहि देला, ते विधि गातें उचारन मेला।
पुरोहित कैलन्हि अपन छुटानि, महा हरखभए मेल कलपानि।
सुकवि लाल एहो अचरज मान, एहनो देखल विम्राह विधान ।
सिन्दूरदान तिनि इन्दु पओलन्हि घोघटा बाधरि छाल ।
आ ओर विविक विधान कएल हर एक कपाल कमाल ।।
ब्रह्मा विष्णु महेश वेद भनि दुनिअ सतशिर देला ।।

पुष्पिका–× ।

विषयवस्तु–उपरिवत्।

१०. नलचरित (तालपत्र): ग्रन्थकार-गोविन्द[१]। लिपिकार–×। रचनाकाल–×। लिपिकाल–×। पत्र-सं०–२६ । प्र० पृ० पं० लगभग– ४ । प्र० पं० अ०–४२। आकार– १३" × १½" । दशा– प्राचीन, खण्डित, तालपत्र पर लिखित । भाषा– मैथिली । लिपि– मैथिली । प्राप्तिस्थान– पं० आनन्द झा, कमतौल (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ–वशररि (१) जीवदत्तः।

सुतमजनय देख लेषतुल्यं विमलमति स्थितिदत्तमत्युदारेः ।
स च सकल गुणास्पदं जनानामलभत लक्ष्मणदत्तमिष्टमक्ष्णोः ।।
तनयवर उदित्वरस्यभानोः सदृशरुचिः सुकृतेन तेन जज्ञे ।
श्रीकरो भवदमुष्य नन्दने नन्दनोदित इबामरद्रुमः ।।
राजहंसकमनीयमूर्तिभिः पूरयन्दशदिशोपि कीर्तिभि : ।
हरिहरचरणपरायशः प्रियश्री सुहृदरविन्दविनोदभानुः ।
रविकर कविरेतदात्मजोभूद्यमभिदधुर्य्य .................. ।

---

१. मिथिला (दरभंगा, बिहार-राज्य)–निवासी; रविकर के पुत्र और श्रीकर के पौत्र; यादवराम के आश्रित कवि; १५८२ वि० में वर्तमान; अनुसन्धेय ग्रन्थकार । ग्रन्थ खण्डित होने के कारण पुष्पिका के अभाव से अन्य सूचनाएँ अनुपलब्ध । 'मैथिली साहित्यक इतिहास' में पृ० सं० १९७७ का आपका उल्लेख हुआ है।

ग्रयञ्च गोविन्दमविन्दतापि सुतं जयानोमुरसिन्धुसूतं ।

यस्यानुजा माधव्र वासुदेव गोपालनामानउपान्तविद्याः ।।

ग्रन्त की पंक्तियाँ– सुदे०– मा विषीद। ग्रविलम्बितमहं ते समीहितं सम्पादयिष्यामि।

दम०–महाभाग्र । ता एहि करेहि खणपि जीविदु' धारिदुं ना सक्कणोसि।

सुदे०–देवि गस्मते भवद्भिमतसिद्धय इति निष्क्रान्त ।

तत०– प्रविशति सुदेवोपदिश्यमानमार्गो विभासः ।।

का ल–ग्राएल नैषघकुल ग्ररविन्द । सममस्वभावमलिनमुखचन्द ।

पुष्पिका–x ।

विषयवस्तु–नल दमयन्ती से सम्बद्ध नैषधचरितानुरुप नाटिका । संस्कृत-प्राकृत में कथोपकथन।

११. पारिजातहरण : ग्रन्थकार-उमापति[1] । लिपिकार–×। रचनाकाल–×। लिपिकाल–×। पत्र-सं०–१६ । प्र० पृ० पं० लगभग– ९ । प्र० पं० ग्र०–४०। ग्राकार– ११" × ४$\frac{३}{४}$" । दशा– जीर्ण, प्राचीन, पूर्ण सफेद कागज । भाषा– मैथिली । प्राप्तिस्थान– पं० धरणीध र पाठक, बालीगढ़, टोला मननपुर, रुन्नी-सैदपुर (मुजफ्फरपुर)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ– ग्रो नमो महागणेशाय ।। ग्रथपारिजातहरणाख्य नृत्यारम्भो लिख्यते ।

तत्र प्रथमं मङ्गलगीतम् ।।

जय जय मधुकैटभ ग्रर्दिनि, जय जय महिषासुरमर्दिनि।

धुमर नयन भसममण्डिनी, चण्डमुण्ड ।

धुमूर नयन भसममण्डिनि, चण्डमुण्ड दुहुशिरखण्डिनि ।

रक्तबीजासुर संधारिणि, शुम्भनिशुम्भहृदयविदारिणि।

अनुपमरूप सिहवाहिनि, सवहि समय रहिय दाहिनि।

सुमति उमापति ग्राशिखवानी, सकल सभा जय करथु भवानी ।

(नान्दीश्लोकं पठति सूत्रधारः प्रविश्य)

क्षोणी यस्य रदे मृडालशकलं मूलार्णवः पल्वलं स्वर्गङ्ग वसनं विभाति गगनं कस्तूरिकालेपनं। चन्द्रश्चारुललाटचन्दनमुडुश्रेणीगतामाल्यताम् तेन श्रीधरणीध रेणा हरिणा हिन्दूपतिः पाल्यताम् ।।१।।

---

१. दरभंगा (बिहार-राज्य)–जिले के 'भौर' परगना-स्थित 'कोइलख' ग्राम-निवासी; रत्नपति उपाध्याय के पुत्रः हरिहरदेव नामक राजा के ग्राश्रित। इनका ग्रावासस्थान तथा ग्राश्रयदता दोनों विवादस्पद हैं। पर्याप्त ग्रनुसन्धानेन्मुख निबन्धों के प्रकाशन के बावजूद कवि से सम्बद्ध ग्रनुसन्धान की ग्रपेक्षा है।

ग्रन्त की पंक्तियाँ– श्रीकृष्णः श्लोकं पठति ।।

उर्वीं शस्येन गुर्वीं विलसतु सुखिनः सन्तु सन्तः सदैव ।
क्षीणेभ्यः क्षोणिपालः प्रवितरतु गुणां भावयित्वा वसूनि।
साधूनां सन्निवासः यह पिशुनजनैरेकलोकेपि मा भू–
दासूद्रान्तं कवीनां भ्रमतु भगवती भारतीभङ्गभेदैः ।।

ग्रस्यार्थः । उर्वीं शस्यैन गुर्वीं विलसतु सन्तः सदैव सुखिनः सन्तु दरिद्रेभ्यः क्षोणीपालः भावयित्वा गुणं वसूनि प्रवितरतु । साधूनां सन्निवासः पिशुनजर्नस्सह एकलोके माभूत कबीनां भारतीभगवतीभङ्गीमेदैरासूद्रान्तं माभूत् ।।

पुष्पिका–इति महामहोपाध्याय कवि पण्डितमुख्य श्रीमदुमापतिविरचिता नवपारिजात- हरणाख्यनाटिका परिपूर्णा।

विषयवस्तु–संस्कृत-प्राकृत-मैथिली मिश्रित पुराणख्यानाश्रित नाटक ।

११(क). पारिजातहरण : ग्रन्थकार– उमापति । लिपिकार–×। रचनाकाल–प्रसिद्ध। लिपिकाल–× । पत्र-सं०–७ । प्र० पृ० पं० लगभग– ९ । प्र० पं० ग्र०–५० । ग्राकार– १०½" × ४" । दशा– प्राचीन, पूर्ण, सफेद कागज । भाषा– मैथिली । लिपि– मैथिली । प्राप्तिस्थान– बा० सत्यदेव मिश्र, रहिका (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ–उपरिवत् ।

अन्त की पंक्तियाँ–उपरिवत् ।

पुष्पिका–उपरिवत् ।

विषयवस्तु–उपरिवत् ।

११(ख). पारिजातहरण : ग्रन्थकार– उमापति । लिपिकार–हरदत्त । रचनाकाल–प्रसिद्ध। लिपिकाल–१२४८ फ० । पत्र-सं०–९। प्र० पृ० पं० लगभग– १८ । प्र० पं० ग्र०–४६। ग्राकार– १०" × ५" । दशा– प्राचीन, पूर्ण, सफेद कागज । भाषा– मैथिली। प्राप्तिस्थान– पं० बलदेव भा, लोहट (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ–उपरिवत्।

ग्रन्त की पंक्तियाँ–उपरिवत्।

विषयवस्तु–उपरिवत् ।

पुष्पिका–इति महामहोपाध्यायकवि पण्डितमुख्य श्रीमदुमापति विरचितं पारिजाताहरणाख्य- समाप्तः ।। सन् १२४८ साल कार्तिकशुदि पंचम्यां गुरौ लिखितमिदं ।। लिखित-मिदं भी हरदत्तेन स्वार्स्थमिति ।। शुभं भूयात् ।। श्री इष्टदेवतायै नमः।।

विषयवस्तु–उपरिवत् ।

११(ग). पारिजातहरण : ग्रन्थकार– उमापति। लिपिकार–×। रचनाकाल–प्रसिद्ध। लिपिकाल–×। पत्र-सं०–१२। प्र० पृ० पं० लगभग– ७। प्र० पं० अ०–४६। आकार– ११" × ३½"। दशा– प्राचीन, पूर्ण, नेपाली कागज। भाषा– मैथिली। प्राप्तिस्थान– बा० जयराम झा, झंझारपुर (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ–उपरिवत्।

अन्त की पंक्तियाँ–उपरिवत्।

पुष्पिका–उपरिवत्।

विषयवस्तु–उपरिवत्।

११(घ). पारिजातहरण : ग्रन्थकार– उमापति। लिपिकार–×। रचनाकाल–प्रसिद्ध। लिपिकाल–१२१५ फ०। पत्र-सं०–१२। प्र० पृ० पं० लगभग– १३। प्र० पं० अ०–४६। आकार– १२" × ४½"। दशा– प्राचीन, पूर्ण, बादामी कागज। भाषा– मैथिली। लिपि मैथिली प्राप्तिस्थान– पं० आद्यानाथ मिश्र मनी गाछी (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ–उपरिवत्।

अन्त की पंक्तियाँ–उपरिवत्।

पुष्पिका–उपरिवत्।

विषयवस्तु–उपरिवत्।

११(ङ). पारिजातहरण : ग्रन्थकार– उमापति। लिपिकार–×। रचनाकाल–प्रसिद्ध। लिपिकाल–×। पत्र-सं०–१०। प्र० पृ० पं० लगभग– ९। प्र० पं० अ०–४०। आकार– १२" × ४½"। दशा– प्राचीन, पूर्ण, सफेद क़ागज। भाषा– मैथिली। लिपि : मैथिली प्राप्तिस्थान– पं० राजनाथ मिश्र, सौराठ, मधुबनी (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ–अपिच।

यस्यायं पूर्णचन्द्रः सुवचनममृतं दिग्जयश्रीश्चलक्ष्मी–
दोंस्तम्भं पारिजातो भ्रुकुटि कुटिलिमातंगेर कालकूटः।
तीव्रं तेजोसि वाग्मी पदभजनपराराजराज्यस्तटिन्यः
पारावारो गुणनामयतुलरसः पातु हिन्दूपतिर्वः ।।२।।
नान्दीपाद्यसुसूत्रधार प्रवेशः।। नान्द्यन्ते सूत्रधारः। अलमतिविस्तरेण ।।

ग्रन्त की पंक्तियाँ–ततः प्रविशति गरुड़ारुढ़ो पारिजातः । श्री कृष्णाः ग्राश्वारूढ़ी

धनञ्ज्यश्च । श्री कृष्णः सत्यभामां प्रति वदति हे प्रिये गृह्यतामर्थ पारिजाततरुः।

पुष्पिका–x ।

विषयवस्तु–उपरिवत्।

१२. पारिजातहरण : ग्रन्थकार– भानुनाथ[१] । लिपिकार–x। रचनाकाल–x। लिपिकाल–x। पत्र-सं०–२२। प्र० पृ० पं० लगभग– ७ । प्र० पं० ग्र०–३८। ग्राकार– ८½" × ३½"। दशा–प्राचीन, पूर्ण, सफेद कगज । भाषा– मैथिली । विषय– नाटक । प्राप्तिस्थान–श्रीबटहरि झा, पिलखबरा, मधुबनी (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ–श्री गणेशाय नमः ।।

जय जय त्रिभुवन सुन्दरि भगवति कृत बहुविधवररुपे।
सिन्दुर पूर रुचिर तुज ग्रम्बर त्रिनयनवलित ग्रनूपे ।।
हे जय इति ध्रुवम् ।।
ग्ररुण सरोरुह निहित चरण युग विहित शशिभाले ।
ललित चतुर्भुज कलित ग्रभयवर पुस्तक विरचितभाले ।। हे ।।
तरुण वयस शिशु दिनकर रुचि तनु सतत पुरित सुखहासे ।
सुरगुरु सुश्पति दुनुहु तुलित मेल ये जन तुग्र पगुदासे ।। हे।।
त्वरित उरित चय भार निकन्दिनि रचित मनोरम हारे ।
धरम करम उपगत रह ये नर तनिक परम सुख तारे ।। हे।।
ग्रागम विलिखि तनुग्र गुन गाग्रोल विमल नृत्य दिग्र दाने।
सकल सभा जय करु परसनि जय भानुनाथ कवि भाने ।। हे ।।
ग्रन्त की पंक्तियाँ– ततः कवेर्भक्तिसूचकं श्लोकं सूत्रधारः पठति ।।
ब्रह्मा यत्र विदूषकः कमलया युक्तोभिनेता हरि-
र्वादित्रञ्च सरस्वती कलयति श्री चण्डिका नायिका ।

---

१. मिथिला (दरंभाग, बिहार-राज्य)–निवासी; महाराज महेश्वरसिंह (१८५०-१८६०) के राजदरबार में प्रख्यात ज्योतिषी; खौल-परिवार में भाना झा नाम से प्रसिद्ध महामहोपाध्याय दीनबन्धु झा (नेमन झा, नन्दन झा नाम से भी विख्यात) के पुत्र; प्रसिद्ध नैयायिक बबुजन झा के ज्येष्ठ भ्राता। इनके पिता को विद्वत्ता के पुरस्कारस्वरूप नेपाल में एक ग्राम मिथिला-नरेश से मिला था। विस्तार के लिए दे० 'मैथिली साहित्यक इतिहास', पृ० सं० १९९, २०० इनकी एक नई रचना-'वाताह्वानम्'–खोज में मिली है।

त्रैलोक्यस्थलमेव रङ्गरचना यस्मिन्विभोस्ताण्डवे

दासाय द्रुतपारितौषिकमहं स्वात्मानमप्यर्पये ।।

इति निष्क्रान्ताः सर्वे।। चतुर्थोङ्कः ।।

पुष्पिका–इति श्री भानुनाथदैवज्ञविरचितप्रभावतीहरणनाटकं सम्पूर्णम् ।। शुभमस्तु ।। श्रीरस्तु ।।

विषयवस्तु–संस्कृत-प्राकृत-मैथिली भाषाओं में निर्मित नाटक।। श्रृंगार रस में युद्ध-सम्बन्धी वर्णन ।

१३. भाषा-चमत्कारः ग्रन्थकार–वैद्यनाथ[१] । लिपिकार–×। रचनाकाल–×। लिपिकाल–×। पत्र-सं०–४३७ । प्र० पृ० पं० लगभग– २२ । आकार– ८" × ६$\frac{1}{4}$" । दशा– जीर्ण-शीर्ण, खण्डित, प्राचीन, सफेद कागज । भाषा– मैथिली । विषय– पुराणाधृत कथा । प्राप्तिस्थान–बा० इन्दीवर झा, डीहटोला, पंडौल (दरभंगा)।

प्रारंभ की पंक्तियाँ–

रचल सभक विधि मुनि सभकें न्योत पठाए ।
यह छल वसुधा सुनिक गण पहुँचहिं ऋषिसंग धाए ।।२२।।
शौनक राधा कृष्ण की हिय्र में राखि धेयान ।
तनु मन वचन सुभाजि करि देलष जन मुनि ठानि ।।२३।।

अन्त की पंक्तियाँ–

तषन कहल समुचित कथा गिरि कें नारद मूनि ।
ये मेल गिरी कैलास पर शंकार सँओ सभ सूनि ।।
तषन महीधर कहल कथा ज्योतिर्विद संबुझाए ।
ऋक्ष लग्न तिथि दिवस शुभ विवाहक देहुवनाए ।।
से सुनि कयलन्हि ज्योतिषि विवाहक दिवस विशेष ।
विवाहक दिवस के नियमकरि मुनि सँओ कहल अशेष।।
से सुनि जायकें विधिकहुत शंकर सँओ कह पाए।
दिवस नियम विवाह की कयलन्हि सूनि उपाए ।।

पुष्पिका–इति दन्तवक्त्रवद्य शङ्करविवाहप्रबन्धकथन .............।

विषयवस्तु– मैथिलीभाषानिबद्ध पौराणिकी कथा।

---

१. नवोपलब्ध और अज्ञात । इनके सम्बन्ध में सूचनाएँ अनुल्लिखि हैं।

